## उनसठ

सुनसान रात। कहीं पत्ता तक खड़क नहीं रहा। अपने घर के ओसारे में भुकभुकाता घुँगिया सुलगाए दिउड़ू सांवता बैठा हुआ है। पुयू रसोई-पानी के कामों में भूली हुई है। बारंबार इधर-से-उधर आ-जा रही है। उसके पैरों की आहट धमाधम सुनाई पड़ती है। हाथों के कड़े झुनझुने की तरह बज-बज उठते हैं। भीतर रसोई का खदबद-खदबद शब्द हो रहा है। धुआँ उठ रहा है। सामने के ओसारों में एक पाँत से अलावों की लवें धीमी धीमी बल रही हैं। देखने में कबूतर के खोपों में बलती-सी लगती हैं। बीच-बीच में किसी पड़ोसी के घर से बतराने की हलकी गूँज सुनाई पड़ जाती है। ओटे के तले दरवाज़े को छापे हुए बैठकर दसरू ने अपना पहरा शुरू कर दिया। वह रह-रहकर भौंक उठता है। घड़ी-पहर बीत जाने पर उठकर नीचे लपक पड़ता है, किसी अदृश्य छाया के पीछे-पीछे भागता हुआ कुछ दूर तक उसे खदेड़ आता है और फिर लौट आकर दुम पटकने लगता है। अँधेरे की शान्ति फिर ज्यों-की-त्यों पुर आती है। घर का आराम इसी को कहते हैं।

यही घर की शान्ति की पुरानी छवि है। जैसी तब थी, ठीक वैसी ही अब भी है।

झुकी-झुकी धरती छूती-सी छान तले, सँकरे ओटे के ऊपर बैठे रहते समय की यही पुरानी अनुभूति सदा से चली आई है। पुरखों के दिनों से ही चले आते चीन्हे-जाने मानव चोले की तरह। घूम-फिर कर हलकान-हलकान हो लेने के बाद यही सिमट-सिकुड़ कर बैठना सदा से भाता आया है—और सदा रुचता रहेगा।

दिउड़ू सांवता खोया हुआ, थिराया हुआ बैठा था। उसका मन कहाँ है, इसका कोई अता-पता उसे नहीं था। जहाँ मन विचर रहा था उसका, वहाँ रोष-कोप नहीं होता, अछतावा-पछतावा नहीं होता, मसोस-अफ़सोस

नहीं होता, उल्लास-हुल्लास नहीं होता। वहाँ सिर्फ मांदगी होती है, सिर्फ श्रांति-क्लांति होती है। वह अलसा-अलसा कर, मठरा-मठराकर धुँगिया फूकता-फूँकता रहा। धुँगिया पीते-पीते बरौनियों के ऊपर बोझल-बोझल-सी ठंडी नींद उतर आई। कितना अचल है यह अँधेरा भी। पेड़-पौधे जस-के-तस ठिठके खड़े हैं। कहीं कोई हलचल, कोई गति, कोई खड़कन नहीं! आकाश में आज तारे बहुत घने उगे हैं। कल धूप बड़ी तीखी होगी।

पुबुली चली गई। इस समय तक लेंजू काका से फिर भेंट नहीं हुई। लेंजू काका!....आज कहाँ का रोष कहाँ उतर पड़ा था! इतनी दूर तक तनाव कभी खिंचा न था। अरे जा-जा, जो होना होगा! इसके लिए भी दिउड़ का मन तड़प नहीं रहा था। सब कुछ सहज-भाव से होता रहता है। मन में रहते-रहते सब बातें पुरानी पड़ जाती हैं। अब लेंजू काका से पट नहीं सकेगी। चोरी-चुपके छिपे-छिपे बिगड़ते जा रहे संबंध में न जाने कब से घुन लग चुका था। धीरे-धीरे खोखला होते-होते यह संबंध न जाने कब से बिलकुल पोला पड़ गया था। आज आमना-सामनी होते ही भुसभुसाकर टूट गया। जा:, क्या रक्खा है इसमें!

मन की बातें मन से एक-एक कर निकलती अँधेरे में कहीं चली जा रही थीं। इसीलिए इस समय पिओटी की याद नहीं आ रही थी। मन के तलदेश में कितने नीचे है वह भी! करुण भावों और अवसाद का घोल-मट्ठा हुआ जा रहा था। चेतना के भीतर से अनुभूति खो गई थी। शिकार को कब गया था मैं? जंगलों-जंगलों की यह खाक किसलिए छानता रहा? जोड़-जोड़ की यह इतनी टीस किसलिए? दिउड़ सोच रहा था कि यह सब-कुछ निष्फल है, बेकार है! कोई दरकार नहीं!

जम्हाई-पर-जम्हाई आने लगी। मन हुआ कि पुबुली को पुकार उठूँ। फिर बड़े ही हलके ढंग से, बड़े ही क्षीण ढंग से, कुछ-कुछ याद आया कि पुबुली तो है नहीं। ना, पुबुली को पुकारूँगा नहीं। रहे, रहे वह जहाँ-की-तहाँ।

कितनी देर तक दिउड़ को महसूस हुआ कि मुँह के पास किसी रोशनी की दौंक लग रही है। कि कोई मुझे ठेल-ठेल कर उठा रहा है। मानो सवेग हो गया हो। यह नींद भी बेकार है, निष्फल है; यह नींद भी निष्प्रयोजन है! उसी तरह ऊँघता निद्रालु मन पीछे की ओर झुक-झुक कर सोचता रहा—कौन जाय!—कौन जा सकता है!—नींद का आगम!

रोशनी लिए मुँह के ऊपर झुकी हुई पुबुली जगा रही है।—ना ना, पुयू जगा रही है!—"क्या? —खाना-पीना नहीं है क्या?— माई री, कैसी नींद है!"

"एँऽ, एँऽ, लेंजू काका?"—ओटे के तले पत्थर के ऊपर निश्चल होकर लौंदे-का-लौंदा अँधेरा सिमटा बैठा है।—दिउड़ ने ऊँचे सुरों पूछा —"लेंजू काका ने खा लिया?"—पत्थर के ऊपर से कोई उठा और दमरू कुछ दूर तक उसके पीछे-पीछे जाकर लौट आया। दिउड़ हताश हो उठा। पुयू ने कहा—"उठो, तुम तो खा लो। लेंजू काका है कहाँ जो खायँ। वह तो अभी तक आए हो नहीं।" फिर माँदगी सवार हो गई। दिउड़ ने फिर आँखें मूँद लीं और दीवार की ओर ढुल पड़ा। पुयू हिला-हिलाकर उठाने लगी—"अरे, फिर सो रहे? यह तो सचमुच फिर सो रहा! उठो, उठो, बेटा अकेला ही सोया हुआ है। उठो ना!"—उस पर से जासिरी कंध ने एक बड़ी-सी सघोष जम्हाई ली और खँखास कर पूछा—"क्यों रे दिउड़, खा लिया?"—दिउड़ चौंककर उठ पड़ा। खड़ा हो गया। रुचि तो रही नहीं, पर फिर भी खाना तो पड़ेगा ही। पुयू अत्यन्त खुश होकर परोसने चल पड़ी। दिउड़ भी गंभीर होकर उसके पीछे-पीछे भीतर चला गया। हाँ, याद आ रहा है। बहुत सारी बातें याद आ रही हैं। एक बात यह भी थी कि पुयू के ऊपर खिसियाना था; पर रीस-खीस की सारी पूँजी झाड़-झड़ कर लेंजू काका ले गया और अब अँधेरे में कहीं जा छिपा है। बेशू कंध सुख से घर बसा चुका है और गिरस्ती चला रहा है। कोई भी काम करने की, यहाँ तक कि खिसियाने का जरूरी काम तक निबटा पाने की प्रवृत्ति इस समय दिउड़ में नहीं थी।

फिर भी संदेह-ही-संदेह में वह पूछ बैठा--"मिर्ङटिङ के लोग कब आए थे ? आने की बात पहले से सूचित की थी ? कुछ कह भेजा था ? कुछ बताया था ? पुबुली ने कुछ कहा था ? यों अचानक चली गई पुबुली—पहले से कुछ कहा था उसने ?" ज्यों-ज्यों दिउड़ की चेतना जागती जा रही थी, त्यों-त्यों उसके मन की पुरानी अवस्था लौटती आ रही थी। वही क्रोध, वही मान-अभिमान, उसी तरह की पित्त उबालनेवाली चिन्ता। पर सामने, वह देखो—हाकिना निर्दोष निघोर नींद में सो रहा है ! और पुयू भात खिलाने को, सेवा-जतन करने को इतना आदर-आग्रह कर रही है। उसके पैर धरती पर नहीं पड़ रहे। उसके मुँह से भाँति-भाँति की शुभ कामनाएँ, भाँति-भाँति के कुशल-प्रश्न बौछारों में बरस पड़े हैं। दिउड़ उसके ऊपर खिसिया नहीं सका। 'बहन को भगा क्यों दिया, क्यों, क्यों, क्यों'— पूछता हुआ खामखाह उस दुबले-पतले निबल मुँह को घूँसों से चूर कर डालने को हाथ नहीं उठा। शान्ति और अशान्ति के बीच पैंगें भरते हुए दिउड़ मुँह बिगाड़ता रहा और किसी तरह उसकी सेवाएँ सहता रहा। भीतर-ही-भीतर। बाहर से काठ की तरह भावशून्य दिखता रहा।

"यह लो—और थोड़ा-सा मॅड़आ-भात दूँ ? एँऽऽ ? और नहीं खाओगे ? इतने ही में पेट भर गया ? कंदा ले लो ना एक और...सियाड़ी की भुनी बौर थोड़ी-सी और...इतने ही में उठ जाओगे ?"

आज पुयू बढ़-बढ़ कर, गले पड़-पड़ कर, आग्रह दिखला रही है। वह जितना ही छटपटा रही है, उतना ही दिउड़ को कैसा-कैसा तो लग रहा है। आज पुयू की बातों के कमान से गुलेल नहीं छूट रहे। आज उसके पैरों में पंख लगे हैं। क्या ? हुआ क्या है ?

"सलोने गुनगुने पानी में पैर तो डुबोए ही नहीं ?—दर्द नहीं हो रहा होगा क्या ? थक के चूर नहीं हो रहे होगे क्या ? पानी गरमा रहा है, दूँ ? बुरा- बुरा लग रहा है ? पैर दाब दूँ ? ना, मैं पीछे खा लूँगी, पहले तुम सोओ, दाब दूँ पैर ?"

रात निश्चल है। रात विकृत है। दिउड़ू बाहर आया। खा-पी लेने से पेट में शांति विराज रही है। नींद उचट गई है। मुँह पर ठंडी हवा थपकियाँ दे रही है। देह की दुर्बलता का मोह मन में नहीं है। देह का बल भी धीरे-धीरे बढ़ रहा है। मन में भी पुरुष-पना बढ़ रहा है। मन के रुखेपन में अब पुयू जड़ नहीं है। उसने चारों ओर देखा। गाँव सुनसान है। सभी सो पड़े हैं। कहीं से भी रोशनी की तनिक भी दौंक नहीं आ रही। आज हुआ क्या है ? कहाँ गई मेरी प्रतिज्ञा ? पुयू को फिर पहले की तरह ग्रहण कर लिया है !

फिर सब बातें एक-एक करके याद आईं। पुयू सूखी, सिकुड़ी, हाड़-हाड़ रोगिणी पुयू ! उसकी आँखों में तेज नहीं है, मुँह पर सहुए का पानी नहीं है। मानो पुयू की यह मूर्ति सदा से उसकी आँखों में अंकित रही है। —आँखों में खरोंचा मारती रहने के लिए ! और उसी पुयू से फिर मेल-जोल फिर संधि ! अत्यंत खीज-खीज कर उसका मुँह कैसा तो विकृत हो उठता है, बीभत्स दिखने लगता है। देह में हड्डियाँ बजती हैं, ठंडी हड्डियाँ। अपनी मरजी से अपने-आप को उबालती रहती है। इतने दिनों से तो पुयू कुछ और ही जैसी थी, आज क्या हो गया कि बढ़-बढ़ कर, आप पहल करके, भरमाने आई है ? दिउड़ू ने सोचा——स्त्रियों का स्वभाव ही ऐसा होता है। हार जाने पर इसी तरह वे छलना का सहारा लेती हैं, बहाने करती हैं, काछती हैं, नाटक-भरगल करती हैं। सभी विरोधी चिंताओं-विचारों को अपने मन में समेट-बटोर कर, उनमें जान-बूझ कर सामंजस्य स्थापित करके दिउड़ू ने पुयू के विरुद्ध एक प्रबल अभियोग खड़ा करने की चेष्टा की। जितना ही सोचा किया उसने, जितना ही उस निराले सुनसान में अपने-आप को तोला किया, उतना ही आत्मविश्वास भी उसका बढ़ता गया। उसने यही फ़ैसला किया कि वह तो मेरी नहीं हुई ! जली भाजी जल कर राख हो चुकी है, अब उसे उबारने की कोशिश करना ही बेकार है।

नींद-पुरी खुल गई।—अप्राकृत अनुभूति के बादल एकदम छँट गए। खा-पीकर भँगिया पी चुकने के बाद निश्चिंत होके ओसारे में बैठा-बैठा

वह ज्यों-ज्यों गरमाता गया त्यों-त्यों उसकी भावधारा पुयू को छोड़ कर बाहर की ओर भटकती गई, त्यों-त्यों उसका मन मथता गया। कैसी निराली सुनसान रात है। सोनादेई सोई पड़ी होगी! अचानक क्या हो गया था उसे? ठीक ऐन मुहूर्त पर इतनी बड़ी चीख मार कर वह पानी के भीतर लुढ़क क्यों पड़ी थी? सोनादेई मेरी रैयत है, प्रजा है। रैयत ही नहीं, मेरे सेवैत, मेरे सेवक, मेरे अपने आदमी, बूढ़े बारिक की बहू है। दिउड़ू अपने-आपको कोसने लगा कि अब तक सोनादेई का हाल्चाल पूछने गया क्यों नहीं मैं! आज तो रात बहुत चढ़ गई है। और पुयू रखवाले की तरह पहरा दे रही होगी। इस समय गाँव में कौन क्या कर रहा है? उसने निश्चय किया कि कल जरूर जाऊँगा। फिर पिओटी का ध्यान आया। पिओटी—! पिओटी की बात सोचने बैठो तो सुख मिलता है; पर केवल सुख ही नहीं मिलता, कलेजे के भीतर जैसे क्या-कुछ रीता-रीता सा, सूना-सूना-सा लगने लगता है, मन भारी-भारी सा, उखड़ा-उखड़ा-सा हो उठता है। पिओटी की याद के पीछे-पीछे ही क्रोध की भावना जाग पड़ती है, क्रोध बढ़ता है, पुबुली के ऊपर और दायित्व के सूत्र से लेजू काका के ऊपर। लेजू काका चाहे जहाँ आए-जाए, उसमें किसी को कुछ कहना नहीं है, पर—! दिउड़ू ने सोचा लेजू काका इतना निकम्मा क्यों हो गया है? वह बूढ़ा हो गया है तो क्या, अभी भी उस पर शासन रखना, अनुशासन रखना जरूरी है। अपने बरताव के लिए उसे तिल-भर भी दुख नहीं हुआ। पिओटी की याद का कारण है उसके संपर्क से मिला आनन्द। और उस आनन्द के छिन जाने का कारण बना पुबुली का उदूलिया ब्याह। इसकी जवाबदेही किसी और की है। इसीलिए सारा दोष किसी और का है। सोचते-सोचते वैराग्य-सा आने लगा। संसार में जन्म लेना ही बेकार हुआ। कोई अपना नहीं है। कोई आसरा-भरोसा देने वाला नहीं है। कोई सहारा देनेवाला नहीं है। सब विरोधी हैं, सब, सब! सभी मुसीबतें खड़ी करने के, जीवन को दुर्वह भार बना डालने के इच्छुक हैं। कहीं शांति नहीं, कहीं नहीं! इस अँधेरी रात में—! माँ याद आई, बाप याद आया। वे बचे रहते तो

अच्छा था। लेजू काका के ऊपर, पुयू के ऊपर, निर्भर करना नहीं पड़ता। उनके रहने पर शायद सब-कुछ भला-ही-भला होता!

ऊपर खाली झुंड-के-झुंड टिमटिमाते तारे हैं। नीचे खाली धुंधला-धुंधला-सा अँधेरा है। तरह-तरह का अँधेरा है, जाति-जाति का अँधेरा है। तरह-तरह के बादलों की तरह, तरह-तरह के धुएँ की तरह। सब सो रहे होंगे। जग रहे हैं केवल भूत-प्रेत, अजन्मे ड़ुमा, और अँधेरा, बाहर-भीतर अँधेरा। दिउड़ सॉवता का अशांत मन कुहुक उठा था, धुँआँ-धुँआँ हो उठा था, सुलग उठा था। रंग-पर-रंग लौट-लौट आने लगे।

काम-धाम सहेज-समेट कर पुयू ने पुकारा,—"बैठे ही हो, नींद नहीं आ रही?—" हलके अँधियारे में टटोलते हुए से उसके दो पाँती दाँत पीछे हट गए से लगे। पुयू बोली—"देह सह नहीं पाएगी, सो जा!—"

"हुँऊँ"—दिउड़ ने हुँकारी भरी। कल से चालित की तरह एक-एक डग भरता वह अनमना-सा सोने चला गया।

उस समय सारी धरती सो पड़ी थी। जग रहे थे केवल सपनों की अनुभूति के जीवन, संकेतों ही संकेतों में।

## साठ

सुबह बच्चे की अप्रिय रुलाई ने नींद तोड़ी। यह रुलाई ही नहीं थी, ऐसा लग रहा था, मानो कोई कान के पास आ कर कोई गूढ़ बात कह रहा हो। अधजगी-अधलगी नींद के पूरा खुल पाने के ठीक पहले ऐसा लग रहा था, मानो कोई अभी-अभी यह सँदेशा दे गया है कि रात सोनादेई मर गई। मर गई ? चौंककर मन-ही-मन अहा-ओहो करने के बाद वह सोच ही रहा था कि अब ऐसी घड़ी में क्या कहा जाय, कि इस अप्रिय बाधा से नींद उड़ गई। बाल बढ़े हैं, आँखें लाल-लाल हो आई हैं। तिस पर भौंहें टेढ़ी करके आँखें तरेरते हुए दिउड़ू बोला—"एँऽऽऽ—? क्या कह रही हो ?"

"टोले के लोग बातें कर रहे हैं कि लेंजू काका कहाँ तो किसी पेड़ तले बैठे रो रहे हैं। क्या तो तुमने उन्हें कोई गाली दे डाली है। सभी कह रहे हैं कि लेंजू काका कहाँ तो शाप दे रहे हैं। क्या तो कह रहे हैं कि भाई के मर जाने के बाद से तुम बराबर ही उनका हतादर करते आ रहे हो—" पुयू कहे जा रही थी। फिर दिउड़ू की भंगी देख कर डर गई और डरती डरती फुसफुसा कर कहने लगी—"लेंजू काका क्या तो कह रहे हैं कि बाँटकर अलग हो रहेंगे। छिः छिः छिः ! क्या बात हो गई ? क्या कह आए उन्हें ? सो क्या रहे हो ? घर जल-भुन कर राख हुआ जा रहा है। अड़ोसी-पड़ोसी हँस-हँस के निहाल हो रहे हैं, ताने मार रहे हैं। उठो-उठो, जाओ, जरा बूझो-सूझो तो कि क्या बात है—"

"एँ क्या कहा ?"

"तुम जाओ ज़रा। उन्हें समझा-बुझा कर ले आओ। बाद की बात पीछे होगी। और बीती बिसार दो। जो भी हो, तुम्हारे चाचा ही तो ठहरे आखिर। रीस-खीस में तुम कुछ बक गए होगे, सो वह रूठ गए हैं। जाओ,

बाढ़ी[1] माँग कर मना लाओ उन्हें। जा रहे हो?——"

यह क्या कह रही है? दिउड़ की आँखें फट आईं, मुँह कठिन-कठोर हो उठा। कहीं खो गई-सी पिछली रात की सारी कोमलताएँ, सारी स्निग्धताएँ मन से पुँछ गईं। दिन उतरा, कल सवेरे का जो दिउड़ था, आज सवेरे भी वह डिउड़ फिर उभर आया! और वह पुयू भी जो तब थी, वही अब भी है, कहीं कोई हेर-फेर नहीं, कोई रद्द-बदल नहीं। यह क्या कह रही है? क्या कह रही है यह हतश्री अप्रियवादिनी नरकंकाल पुयू? 'बाढ़ी' माँगने मैं जाऊँ, मैं, दिउड़ साँवता? फिर उसकी सारी बातें मन के अँधेरे में टटोलती हुई पलट आईं। मानो अब भी लेंजू कंध के साथ वही झगड़ा चल रहा हो। मानो लेंजू कंध सामने खड़ा गालियाँ बक रहा हो और वह आप उन गालियों का बदला चुकाने को प्रस्तुत हो रहा हो। वह गरजता हुआ उठ खड़ा हुआ और लपकता हुआ पुयू के ऊपर टूटा पड़ता सा ललकार उठा—"क्या कहा? मैं, मैं जाऊँ बाढ़ी माँगने? गंडा पटकार दुष्टा कहीं की। तू और तेरा लेंजू काका। मेरे यहाँ न होने पर तुम दोनों ने मिल कर मेरी बहन को घर से भगा दिया, उड़ा दिया, और फिर बातें बनाती है? लाजों डूब नहीं मरती?"

पुयू काठ हो रही। डरती-डरती बोली—"तो मतलब, तुम नहीं जाओगे? तो मतलब, लेंजू काका सचमुच ही हमसे अलग हो रहेगा? तो मतलब, जानते हो क्या होगा? उसकी आहें मेरे इस डाकिना के ऊपर पड़ेंगी। मुझे मारना हो तो मार लो, पर तुम जाओ ज़रूर——जाओ——जाओ——"

'फिर——?——फिर——?' हाथ उठाए दिउड़ उसकी ओर दौड़ पड़ा "जान रख, फिर इस तरह की बातें की, तो ठिकाने लगा दूँगा तुझे! जान रख——" मन-ही-मन भुनभुनाता बकता-झकता दिउड़ गालियाँ देते हुए गाँव के भीतर की ओर चला गया। पुयू जहाँ की तहीं काठ हुई खड़ी ताकती रही। आँखों से आँसू की धारें झरती रहीं। दिउड़ की आज यह कैसी भीम-

1 माफ़ी।

मूर्ति है ! उसका मन साठी साँप[1] की तरह हो गया है। आज इस भयंकर साँप ने पानी के भीतर से अपनी दुम बाहर की है। उसकी लपेट में जो भी आ जायगा, उसे निचोड़ लेगा। और उसे चूर्ण-विचूर्ण करके, अणु-अणु छिटका करके, कण-कण अलग करके, खा जायगा ! ठीक साठी साँप जैसी गति इसके मन की हो गई है !

पुयू संदेहों से भरी जा रही थी। पिछली रात के इसके बरताव और इस समय के इस रूप में नाम-मात्र को भी कोई सामंजस्य नहीं है ! तो क्या मेरा वह विश्वास गलत है ? तो क्या दिउड़ु अब कभी मेरा न होगा ? आँखों की धारें अजस्र होती गईं।

आज सुबह-सुबह, पहले पहर ही यह क्या—

दिउड़ु सांवता गरजता हुआ गाँव के भीतर चला गया। नींद आधी से ही दरक कर टूट गई है। और फिर सुबह का यह तनाव। सारा दिन अभी आगे पड़ा है। पता नहीं क्या होने को है। लेंजू काका सचमुच ही सल्प सुपारी के पेड़ के तले जमा बैठा है। गाँव के बड़े-बूढ़े उसे घेरे बैठे हैं। बातचीत चल रही है। सभी गंभीर हैं। बकता-बकता वह उधर ही चला। पास आ जाने पर सभी गंभीर होकर उसी को ताकने लगे। दोनों पक्षों की बातें बंद हो गईं। एकदम मौन छा गया। बूढ़ों की स्थिर चितवनों और आतंकित चेहरों के आगे दिउड़ु अपने औद्धत्य की टेक सँभाल नहीं पाया। दब कर इत्ता-सा हो रहा।

बूढ़े जांबा कंधने धीरे-धीरे मौन भंग किया। बोला—"आ गए सांवता ? अच्छा ही किया कि आ गए। पंचायत होगी। नहीं आते, तो हम बुला भेजते—"

दिउड़ु ने कहा—"भला किया, भला किया। बहुत अच्छा, पंचायत

---

[1] विश्वास है कि पूरबी घाट के पहाड़ों की वंशधारा आदि नदियों में साठ-साठ हाथ लंबा और धागे-सा पतला साठी साँप होता है, जो अपने शिकार के अंग-अंग को लपेटकर चूस लेता है और जिसके रोम-रोम में मुँह होते हैं।—अनु०

में ही डाल दो मामले को। बहुत सारी बातें कहनी हैं। अब तो गाँव-घर छोड़ कर बाहर ज़रा पैर बढ़ाना भी मुहाल है। कहीं जाना हुआ तो आदमी जिस पर भरोसा करके घर-बार छोड़ जायगा, वह रखवाली करने के बदले कहीं जाकर दारू पीता, नशे में धुत्त लुढ़कता रहेगा। सब उजड़ गया, सब उजड़ गया। खेत के काम को भेजो, तो चाहे कोई-सा भी काम हो, आग न रहो तो सारा ढोलमढोल चलता रहता है। भला-बुरा होने पर मुँह से कोई बात निकल ही गई तो क्या हो गया ? आखिर आदमी जाय कहाँ ? किसे सुनाए मन में घुमड़ती बात ? कहा ही है कि सँग-सँग रहो तो गरम भी सहो ठंड भी सहो, मारो भी, पूजो भी। रूठना-फूलना बेकार है। मान-अभिमान बेकार है। कोई कितना सहे ? कोई कितना ठेल-ठेल कर चलाता रहे इन्हें ? तुम होते तो क्या करते ? तुम्हीं कहो, तुम्हीं बताओ। नहीं तो छोड़ो भी। पंचायत करके बाँट दो। नाता छुड़ा दो। सदा की अशांति काहे को लगी रहे ?"

लेंजू बोला—"सुना, सुना ?"

किसी ने मुँह नहीं खोला। उसी तरह चुप्पी साधे सभी दिउड़ू का मुँह निहारते रहे। वह दब गया। अब उसके मन में आशंका हुई कि हो-न-हो मैंने ऐसा कुछ कह डाला हो कहीं, जो कहना नहीं चाहिए था। हो न हो, मुँह से कुछ ऐसी बात निकल गई है शायद। अब नतीजा तो भुगतना ही होगा। वह मुँह सुखा कर खड़ा रहा। सभी की यह अप्राकृत चुप्पी देख कर लेंजू कंध भी कुछ कह पाने का साहस नहीं बटोर सका। उसे अपने पर जो भरोसा था, वह जाता रहा। उसके कोप का पारा भी उतर पड़ा था।

फिर जांबा कंध ने ही बात छेड़ी—"तो फिर यहाँ बैठे रहने से क्या होगा ? चलो गाँव के भेरामण [1] में चलें। वहीं बात होगी।"—सभी हाँ-हाँ करते उठ खड़े हुए। लेंजू और दिउड़ भीड़ के बीच सिर झुकाए मुँह लटकाए चलते रहे। किसी के मुँह में कोई बोल नहीं था। दोनों एक ही साथ यह अनुभव करने लगे कि सच पूछो तो अपराधी मैं ही हूँ। गाँव के लोगों को इस

---

[1] पृष्ठ २१४ की पहली पादटीका देखिए।

दल के आगे बात क्या से क्या हो रही। तिल का ताड़ हो गया, पल-भर में खेलका महाभारत हो गया। दोनों-के-दोनों इसी सोच में पड़ गए कि क्या पंचायत सचमुच होगी ? किसलिए होगी पंचायत ? किसने पंचायत बुलाई है ? किसका दोष है ? राह में जांबा कंध ने फिर बात उठाई—"सच तो यह है कि दोनों चचा-भतीजा जले-भुने हैं। खिचे-खिचे रहते हैं। मार-पीट का अंदेशा भी लगा रहता है। अशांति है। असंतोष है। इनका-उनका मन आपस में मिलता नहीं है। बेर-केर को संग है। दिनोंदिन टंटा बढ़ता ही जाता है, बढ़ता ही रहता है। सरबू सांवता होता, तो कोई बात भी थी। वह अब रहा नहीं। ये दोनों यों ही एक दूसरे को छाया पड़ते ही फलांगते रहेंगे, और हम गाँव वाले चुपचाप देखते रहेंगे ? ना, यह नहीं हो सकता। आज बात आ ही पड़ी है, तो इसे बुझा ही देना ठीक रहेगा। बाँट दो कि सदा को निपट जाय। कि नहीं भाई ? क्या कहते हो ?"

दिउड़ू धीरे-धीरे खिसियाता आ रहा था। चाचा मेरा है, घर मेरा है, मेरे ऊपर इतनी तरह के अभियोग लगानेवाले, इस तरह नियाव-निपटारा करनेवाले ये लोग कौन होते हैं ? अचानक उसके मुँह से गाली निकल पड़ी, "गंडा-पटकार——"

"खबरदार, होशियार, बहुत-कुछ बक डाला है तुमने ! बड़े आए हो भले लोग बननेवाले ! किसने तुझे बुलाया है रे जांबा कंध ? मन हो, तो चुपचाप मेरा शासन मानकर इस गाँव में बसा रह, और अगर नहीं चाहता बसना, तो ले अभी निकाले देता हूँ—जा, चला जा, जहाँ भी तेरी मरजी हो चला जा !—" हाँ-हाँ-हाँ-हाँ करते हुए सभी ने घेर लिया। रोष के साथ-साथ बूढ़ों के मन में आशंका भी उठ खड़ी हुई। दो हाथ जमा तो नहीं दिए ? बेकहा, बेलगाम, गुस्सैल आदमी ठहरा, क्या ठिकाना उसका ?—"निकल जांबा कंध ! सांवता मैं हूँ, ना तू है ? तेरे भेजे में पित्त चढ़ गया है क्या रे, कि तू मेरे घर की बात पर पंचायत करने बैठेगा ? तुझे पंच माना किसने ? तुझे बुलाने कौन गया ?"—"चिढ़ क्यों गए साँवता ? मैं तो यह पहले से ही कह रहा था। कि नहीं हो भाइयो ? कहता न था

मै ? वह हमारे गाँव का साँवता है। बच्चा हो चाहे बूढ़ा हो, साँवता तो वही है। हम उसके अधीन रैयत हैं, प्रजा हैं। अगर उसके उपर पंचायत बुलानी है, तो बुलाओ; पर वह पंचायत हम रैयतो से तो होगी नहीं, सात गाँव के अड़ोसी-पड़ोसी साँवता बुलाए जायें, जेठरैयत बुलाए जायें, तभी होगी पंचायत। हमारे सिर के ऊपर यह बोझ किसने लादा ? हमें गालियाँ सुनने को किसने कहा ? कि नहीं होऽऽ?"

"पंचायत करते हैं!—" दिउड़ू छटपटा उठा। गरजा—"खून हो गया है, चोरी हो गई है, कि पंचायत होगी ? सब इस लेंजू काका का पेंच है ! बूढ़ा सठिया गया है, बुढ़ापे से बुद्धि पककर सड़ने लग गई है—।" दिउड़ू के गर्जन में लेंजू के गर्जन ने सुर मिलाया। गालियाँ खा-खाकर बूढ़े एक ओर को हट गए। तभी बच्चा कँखियाए, फर-फर बाल उड़ाती कोई स्त्री दौड़ी-दौड़ी आई और लेंजू कंध का हाथ पकड़कर झटकती हुई बोली—"वह तो है ही ऐसा। उसके साथ मुँह लगाकर तुम भी वैसा ही क्यों होगे ? चलो चलो लेंजू काका, घर चलो।" सभी चौंक पड़े,—पुयू, यह तो पुयू है ! हाकिना भें-भें करके रो उठा। लेंजू काका को जवाब देने का मौका न देकर पुयू उन्हें घसीट ले चली। बोली—"आओ आओ, आओ, बेटा रोने लगा है। पहले तुम्हें खिला लूँ, तब फिर बात समझती रहूँगी। रूठे किससे हो तुम ? वह भी कोई आदमी है ? " मुड़-मुड़ दिउड़ू को ढूँढ़ती निगाहें डालता हुआ लेंजू कंध घर की ओर डग बढ़ाता गया। अब वह पंचायत के लिए खुशामदें करता फिरनेवाला कोई ऐरा-गैरा नहीं है, अब तो वह लेंजू काका है लेंजू काका ! दिउड़ू का जवाब उसके मुँह के भीतर ही पानी हो गया। लेंजू काका के कोप के आगे सिर नवाकर दिउड़ू बौखलाया हुआ पीछे-पीछे लग गया।

मन का समाधान तो हो गया। मान-मर्यादा की हानि होने का डर-भय अब नहीं रहा ; पर दिउड़ू का मन सुखी न हो सका। लेंजू और पुयू के चले जाने पर वह उनकी राह को उसी तरह अप्रसन्न दृष्टि से देखता रहा। संसार ! संसार इसी को कहते हैं। और मैं भी सदा ऐसा ही रहा,

ऐसा ही रहूँगा ! हारता आया हूं, हारता ही रहूँगा ! हार-ही-हार बाँटे पड़ी है मेरे। हार-हार कर इसी तरह मैं पीछे-पीछे चलता रहूँगा और सारे लोग साँवता के खिलाफ उठते रहेंगे, सुख से घर गिरस्ती चलाते रहेंगे, घर बसाते रहेंगे, सुख लूटते रहेंगे। हर कहीं होने पर भी किसी के ऊपर मेरी चलने की नहीं, बस नहीं। लेंजू काका अपना मान छोड़कर अपना रूठना फुर्र से उड़ाकर अपने भाई के घर गया। लोग उसी पर दया करते रहेंगे, उसी की सहायता करते रहेंगे । मैं, दिउड़ू साँवता, साँवता होकर भी केवल बाहर-ही-बाहर का मान पा सकता हूँ, किसी के अंतर का नहीं। लेंजू काका हरा गया ! आखिर में मेरी अपनी ही स्त्री आके उसे बल दे गई ! थुयू !

एक ही जगह पर इधर-से-उधर टहलता हुआ दिउड़ू उन दोनों के ऊपर लहू के घागुर करता रहा। पांडरू जानी आया। दिउड़ू के कंधे दबाकर, पीठ थपथपाकर बोला—"वाह ! वाह ! —" उसी तरह बौखलाया हुआ, बाल फरफराए दिउड़ू ने पांडरू कंध की ओर मुँह फेर लिया। उसके चेहरे पर क्रोध, विकराल-विकटाल क्रोध, संसार को भस्म कर देने के संकल्प वाले क्रोध की आग भड़क रही थी। पांडरू कंध अन्यमनस्क था, दिउड़ू का क्रोध उसे छू नहीं पाया। वह मनमानी बकता रहा—"वाह ! वाह ! मैं वही देखता हूँ । रिसियाए-खिसियाए, झगड़े-टंटे करे, चाहे जो भी करे, पर तू ठीक सरबू साँवता का बेटा है, और वह भी ठीक उसका भाई है ! ऐसे समय साँवता ने जो किया होता, जैसे किया होता, तुम दोनों ने भी ठीक वही किया, ठीक वैसे ही किया। सच कहा है, अपना घर आप सँभालना होता है। लट्ठम-लाठी हो कि जूतमपैज़ार हो कि गाली-गलौज हो, अपने घर की बात आप ही मिटा-निपटा लेनी चाहिए। उसमें औरों को पड़ने ही क्यों दो ? उन्हें सिर हिलाने का भी मौका दो तो उनका मुँह बढ़ जाता है। ऐसों को अपने बीच पड़ने ही क्यों दो ? "

उसके हितोपदेश दिउड़ू के कानो में पैठ नहीं सके। वह बोला—" देखते हो ना, इनकी बात !" पांडरू डिसारी कहता गया—" वह भी ठीक ऐसे ही

बिगड़ पड़ता था। सरबू साँवता! ऐसे में उसका मुँह भी ठीक ऐसा ही दिखाई देता था। वाह, वाह! उस मुँह की वह झाँकियाँ-झलकियाँ भी कभी-कभी ऐसे ही मिल जाया करती थीं।"—

शून्य को निहारता हुआ पांडरू डिसारी ने टेर लगाई—" सरबू साँवता, सरबू साँवता!! "

बाप का नाम सुनकर दिउड़ू का अक्खड़पन धीरे-धीरे दब गया। धीरे-धीरे बैठना-बैठता उसका साँवतापन कुबड़ा हो गया। बापू आज नहीं है; पर उसका नाम है। उसी नाम से उसकी याद आती है, दिउड़ू के अंदर का दिउड़ू अपने आसन पर खिसक आया, उतर आया।

घर जाने का जी न हुआ। वहाँ फिर वही आँधी उठ खड़ी होगी। वहाँ लेंजू होगा, पुयू होगी। बल दिखाने पर अनर्थ हो जायगा। गाँव से बाहर निकलकर दिउड़ू एक-एक डग तोल-तोल कर भग्ना जंगल की ओर चल पड़ा।

जंगल सूख चुका है। जंगल सूना पड़ा है। धूप ठीक माथे पर आ गई। मई कटान का जंगल टेकरियों पर लेटा-लेटा मुरझाता हुआ आग लगाए जाने की बाट जोह रहा है। परब बीत चला है। अब नए काम की धुन सवार होगी। पहले से इस साल इसी जंगल को काटकर आग लगाने की बात तय पाई थी। टेकरियों पर चढ़-चढ़ कर दिउड़ू ने चारों ओर देखा। सारा जंगल चुप्पी साधे था। दूर कहीं कुररी चिड़िया रोई—" कुरुं-कुरुं-कुरुं!" बारंबार रोई, बारंबार, बारंबार!

कुछ हो तो नहीं गया है? कुछ खो तो नहीं गया है? कोई चला तो नहीं गया है? चिड़िया आत्महारा होकर जाने क्या खोज रही है! और बस एक ही सुर-तान में रोए जा रही है, रोए जा रही है! सखुए के पेड़ के काँधे पर बड़ा-सा मधुछत्ता झूल रहा है। छाँह अब भी थोड़ी-थोड़ी बच रही है। तले उघरे-खुले 'झोले' में पानी कलकल-कलकल करता बहा जा रहा है। और कहीं किसी भी जंतु का कोई भी स्वर सुनाई नहीं पड़ता। केवल दूर कहीं वह एक चिड़िया ही विलाप कर रही है। थोड़ी देर के बाद झींगुरों

ने भी झी-झीं की एक एकतान तान धर ली। यकायक दिउड़ू सांवता ने सोचा—इतनी खेती-बाड़ी, इतनी जंगल-मारी करके क्या होगा? किसके लिए? कौन किसका है? कहने को सभी हैं, सहने को कोई नहीं! बड़ी मांदगी लगी। संसार से रूठकर और अपने ऊपर दया दिखाकर उसने वहीं छांह-तले अपनी लँगोटी-धारी देह ढुला दी और इस तरह अपने मन को बोध लिया। कोई किसी का नहीं! फिर यह सारा जंजाल किसके लिए? कहनेको तो सभी अगुआन रहते हैं; पर सहनेको कोई आगे नहीं आता।

सब व्यर्थ है!

धीरे-धीरे उसे नींद आ गई। बड़ी मांदगी थी। देह चू-चू पड़ रही थी।

## एकसठ

परब बीत चला था। क्षणिक मोह का आवेश शांत हो जाने पर सृष्टि की कल्पना जग पड़ती है।—सृष्टि और स्थिति के आमों में बौर लग गए। वन-वन में फूलों-मंजरियों की टहनियों पर, पँखुड़ियों के झड़ जाने से सूने पड़ गए डंठलों पर, कड़े-कड़े पथरौहें टिकोले उभर आए। ये टिकोले अंधड़-झक्कड़ के थपेड़े झेलेंगे, धूप-घाम की झुलसाती लू सहेंगे और सब सह-सहकर बढ़ेंगे, बड़े होंगे। रंग-बिरंगे कोमल-सुकुमार किसलयों की चकाचौंध लगानेवाली चंदरोजा शोभा के बदले अब वही नित-चीन्ही सदाबहार, सख्तजान हरियाली राज करेगी।

चैती बहार छोकरी से डोकरी[1] हो गई है। इसीलिए अब उसके रूप में चैतीपन नहीं रहा।

दिन के समय की, हाटों-बाटों और गुंजान कुंजों की संगिनी धाङड़िय. पीछे छूट जाती है और राह चुक जाने पर बटोही को घर की संस्थितिवती संगिनी, गृहिणी, याद आने लगती है। उसी तरह अब पर्वशेष के मौज-मजे लूट चुकने के बाद धरती की चिंता सवार होने लगी है। बाड़ों घिरी धरती घोर अचेत नींद में पड़ी सो रही है। घिकुड़ी मारे हुई है। उसके पोर-पोर दरक गए हैं। पवन सन-सन-सनन चल रही है। दुनिया-भर के जंगल-झाड़, घास-पात, लता-गुल्म छाए हुए हैं। खस की झूरें हैं, दोनिया ( द्रोणपुष्प ) के झमाट हैं, करजनी में गुच्छे-के-गुच्छे फल लगे हैं! अब धरती पर हल चलाकर खेती करनी होगी।

फिर भी उस दिन रात के समय बंदिकूार गाँव में पर्व की धूम-धाम मची थी। चाँदनी अब नहीं रही थी। नाच अलावों को घेर-घेरकर हो रहे थे। नाच के साथ-साथ बाजे भी बज रहे थे, गीत भी गाए जा रहे थे, बीच-बीच में नाच, बाजे, गीत, सब थम-थम जाते थे और दारू के दौर

---

1 (कुभी शब्द) डोक्री या डोकरी = कुलवधू, ब्याहता स्त्री, व्यूढ़ा।

चलने लगते थे। भीड़ छँट जाती है। लोग कम पड़ जाते हैं। फिर कहीं से कोई झुंड आ पहुँचता है। और धीरे-धीरे नाच में फिर थोड़ी-थोड़ी तेजी आने लगती है।

पिओटी बैठो-बैठी नाच देख रही थी। पिओटी की माँ बूढ़ियों के साथ गप लड़ाने में मगन थी। बड़ा ढोल बज रहा था। शळपू कंध बुढ़ौती भूल कर दारू पी-पीकर योद्धा-नाच नाच रहा था। हाथों में न बंदूक थी, न तलवार, न खाँड थी न कटार। हथियार के बदले उसके हाथों में एक कच्ची टहनी भर थी। उसी को सँभाले-धरे वह प्राचीन कंध युद्ध-पद्धति का ध्यान किए लेता था और उसे सुमिर-सुमिर कर आँखों के कोए नचाते हुए, हाथ-पैर झटकारते-फटकारते हुए, अभिनय किए जा रहा था। युद्ध की द्योतना के लिए वहाँ दो ही वस्तुएँ थीं। एक तो थी चारों ओर जुड़ी गोष्ठी का कोलाहल और दूसरी आग की लाल-लाल लपटें! इनके सिवा वहाँ और कुछ भी नहीं था।

उस तीन हजार फीट ऊँचे पठार के ऊपर, उस वनदेश के अन्दर, कंध अपना युद्ध-नाच नाच रहा था। पहाड़ों को परिक्रमा में लपेटे और आँखें तरेरे कंध अपने-आपको पूरा योद्धा मानता है। उसका हथियार टाँगिया उसका युद्धास्त्र है। वह टाँगिए का योद्धा है। वह मानुष-समाज का समाज-पति है। बाहर युद्धों के जो इतने सारे शोर-शगपे होते हैं, मरने-मारने के जो इतने सारे भाँति-भाँति के यत्न होते हैं, इतनी सारी भाँति-भाँति की साज-सज्जाएँ होती हैं, उनकी पैठ अभी उस गोष्ठी में हो नहीं सकी है। इसीलिए इनका अविर्भाव अभी तक उनके विश्वासों और सपनों को छीन नहीं सका है। सिरको चकरा देने वाले शळपू कंध के उस नाच ने तमाशबीनों के लहू गरमा दिए। बाजों की धुनें तेज-तेजतर होती गईं। गुल-गपाड़े बढ़ते गए।

परिस्थिति के संपर्क से आदमी की भावधारा कैसे-कैसे मोड़ लेकर उग्र हो-हो जाती है! बूढ़ों की जमात में पर्व-शेष पर आनेवाले छोटे-छोटे अधिकारियों के विषय में चर्चा छिड़ी हुई थी। अमीनों के दल लौट

गए, अब 'रिभिणियों'[१] के दल-बल आए हैं। ये चले जाएँगे तो फिर फाराष्टियों' के दल आएँगे। इनके सिवा और-और भी कितने ही अधिकारियों का आना-जाना लगा रहेगा। सालटू[२] गिलटू[३] पियादे-चपरासी आदि दल-के-दल आते रहेंगे। किसी को भी असंतुष्ट करने का साहस नहीं कर सकता आदमी। खेती-बाड़ी तो होगी; पर उपज कहाँ चली जायगी, कौन खायगा उन्हें, कौन जाने? केले तो फलेंगे, पर उन्हें काटेगा कौन, कौन जाने? इतना खट-खपकर वन के भीतर के इस उजाड़ राज में, इतनी तरह की फसलें उगाई तो जायँगी; पर उनमें से जाने कितना ही भाग परायों को खिला-खिला कर यों ही चुक जायगा। जूठन में बचेगा ही कितना? मुरगी ने अंडे तो दिए हैं, पर किसके लिए? बकरी ने पठरू तो जने हैं, पर किसके लिए? कोई आएगा, उन्हें झपट्टा मार कर उठा ले जायगा, और पीछे बूढ़े बस "गया-गया" चिल्ला-चिल्ला कर ही संतोष कर लेंगे।

उस नाच के बाजों के ताल-ताल पर मन की खीज बल-बल उठती थी। नाना भाँति के कोप, रोष, विद्रोह-भावनाएँ, मान-अभिमान करने और रूठने की इच्छाएँ जग-जग उठती थीं। पुरुषों की पंगत में खेतों के झगड़ों-टंटों की भाँति-भाँति की चर्चाएँ चल रही थीं। किस उपाय से किसी ने बेईमानी करके अपने गाँव का 'गुड़ा' (पट्टी) किसी और गाँव में शामिल कर दिया है, किस तरह लाखराज 'झोला'-धरती के ऊपर किसी अधिकारी ने लगान मालगुजारी ठोंक दी है, आदि-आदि।

गपशप और गुल-गपाड़े का दौर चल ही रहा था कि पास के गाँव के डबॅ'ऽ लोगों का एक झुंड पीठों पर बोकचियाँ बाँधे गलियारे में आ पैठा।

---

१ राजस्व-अधिकारी यानी सरकारी लगान का तहसीलदार। (अंगरेजी 'रेवेन्यू' का कुभी अपभ्रंश।) पृष्ठ १६६ की पादटीका देखिए।

२ लठधर सिपाही, बराहिल आदि।

सोभेना कंध ने पूछा—"इतनी रात गए किसके मवेशी के 'सिर पीट'[1] कर लौट रहे हो, रे लोगो ?"

"काहे का 'सिर पीटना' साँवता ? आज तो हमारे ऊपर यों ही महा-सनीचर का फेर है, ऊपर से हम 'सिर पीटते' फिरेंगे भला ?"

"क्या हुआ रे चुंचेई ? इतनी बेर गए तुम लोग थे कहाँ ?"

"हाट से लौटे घर आ रहे थे। तितिझोला गाँव के पास अमीन के लोगों ने पकड़ लिया। कहा—'अमीन आया है, इस झोले के किनारे एक बालसा (पर्णकुटी) बना दे, डाल-पात काट ला, जगह दरेसी करके बराबर कर दे।' हमने कहा—'बाबू, पास में खाना-खोरिश नहीं, खेवा-खरचा नहीं, हम दूर बाट के बटोही ठहरे, कोई और नहीं मिलेगा क्या ? हमें क्यों धरे ले रहे हो ?'

"पर वह तो ऐसा नशेबाज पाइक दलैत[2] था कि क्या बताऊँ ? लाठी ताने हमें खदेड़ ले गया। बोला—'चल, चल। माथे की गठरियाँ उतार पहले। रख दे उधर। काम किए बिना जायगा किधर तू ?'

"सो हम काम में लग पड़े। बेर खड़ी मूँड़ पर आ रही, तब तक न कुछ खाया, न पिया। कलेवे की बेर यों ही टल गई।

"वहाँ से छुटकारा मिला और थोड़ी दूर और आगे बढ़े। कुछ ही दूर गए होंगे कि एक जमान[3] ने पकड़ लिया। क्या कहते हो भाई, क्या कहूँ ? बोला, 'चल, यह बोझ ढो ले चल। आधी राह और रह गई है, चल जंगल पार करा दे।' फिर हम सभी उसके संग गए। बेर बैठ गई।[4]

---

१ डंबँऽ जाति के लोग टाँगिए की चोट कंधों के मवेशी के सिर दे मारते हैं, जिससे मवेशी दो ही तीन दिनों के अन्दर मर जाते हैं। मरी का मांस चमड़ा आदि डंबों का ही होता है।

२ सिपाहियों की लठधर पाइक जाति का सरदार।

३ अधिकारी

४ साँझ हो गई।

उसके बाद हम थोड़ी देर म्ण्यापायु के बारिक के घर रुक रहे। सोचा, जाने किसका मुँह देखकर हाट चले थे कि जिधर जाओ उधर ही अधिकारी मिल जाता है, जिधर जाओ उधर ही बोझ ढोने पड़ जाते हैं, बालसा ( पर्णकुटी ) बाँधने पड़ जाते हैं ; लेकिन बेर थी, तभी तो इस तरह के काम हो पाए। सो चलो छिप कर बैठ रहें। बेर डूब ले, अँधेरा हो ले जरा, तो धीरे-धीरे घर को लौट चलेंगे, ताकि अँधेरे में कोई देख न पाए. . . ."

"एँऽऽ ? तो तुम लोग म्ण्यापायु भी गए थे ? राह में अधिकारी भी मिले थे ? तब तो बहुत ही खबरें होंगी तुम्हारे पास। सुनाओ, सुनाओ, बताओ जरा कि क्या खबरें हैं उधर की।—" पाँच-सात जने पास सिमट आए। इस घोर वन के भीतर भी खबरें सुनने का लोगों का आग्रह बड़ा ही जबरदस्त है। बाहर की खबरें, परायों की खबरें, और-और लोगों की खबरें, बड़ी मजेदार होती हैं। मानुष के समाचार की भूख मानुष में होती ही है। मानुष मानुष है।—सभी मनुष्य, सारे मानव, एक ही सूत्र में बँधे हैं, एक दूसरे से लिपटे गुड़ीमुड़ी हुए बँधे हैं।

कौए उचारने से मिलने वाले समाचारों की तरह भाँति-भाँति के समाचार बोते हुए छोटे-छोटे व्यापारी गाँव-गाँव फिरते रहते हैं। वनवासी लोग एक-एक समाचार को धुनक-धुनक कर आपस में उसकी चर्चा करते हैं। फिर ये समाचार चाहे कितने ही पुराने या कितने ही नए क्यों न हों।. . . . .

सो, बातों-ही-बातों में म्ण्यापायु के समाचारों की चर्चा छिड़ गई। खबर मिली कि साँवता की बहन मिङटिङ के बेशू के साथ 'उदूलिया' भाग गई है। इस बात को लेकर साँवता के घर में कलह मचा हुआ है। दिउड़् साँवता सभी को खाए डाल रहा है।

साधारण कुतूहली स्वभाव के कारण स्त्रियाँ गपशप के बीच से अपनी रुचि के समाचार बीन लेने के लिए कान लगाए बैठी थीं। उधर शळपू

कंध नाचे जा रहा था। म्प्यापायु की एक बेटी 'उदूलिया' ब्याह कर चली गई है! यह कोई नई खबर नहीं वैसे।—इस गाँव में जो इतनी सारी कंध-बहूटियाँ हैं, उनमें कितनी ही 'उदूलिया' नहीं आई है क्या ?

इस 'उदूलिया' नाम में ही मधु लिपटी है। 'उदूलिया' आई बूढ़ियाँ उन मधुमयी यादों की माला फेरने लग पड़ीं। जिन धाङड़ियों के वर नही जुट पाए, उनके मानस में यह नाम एक नुकीली कील की तरह ठुँका हुआ है। सोच-सोच कर झीकना-भर रह गया है। अहा, क्या ही अनोखी रीत है! न कोई बाधा है, न विघ्न है। जिसे मन ने चाहा, उसे ले उड़ी और जही-तही चली गई। अँकवार में अपना मनभाया-मन-चीता मानुष है और सामने विस्तारमयी धरती है। बड़ा-सा जीवन है। 'उदूलिया' इसी चित्र का परिचय-शीर्षक है।

कितनी ही स्त्रियाँ कितनी ही तरह की बाते सोच रही थीं। अपने-अपने सपनों की अनुभूतियों-अभिज्ञताओं के साँचे मे ढले अपने मनमाने भाव-चित्रों को सजा रही थीं। पिओटी मुँह में उँगली डाले बुत की तरह खड़ी थी। उसकी आँखों के आगे से पठारी रात जाने कहाँ बिला गई थी और तलदेशी मैदानों की छवियाँ नाच उठी थीं। कितने लोग आए थे इन आँखो मे! सभी पीछे रह गए। जाने कितनी-ही-कितनी धाङड़ियाँ 'उदूलिया' चली गईं, एक मैं ही हूँ, जो आज भी माँ के आँचल से बँधी-की-बँधी रह गई हूँ, उस आँचल को छोड़ नहीं पा सकी हूँ!

जिसे इस समाचार से कुछ भी लेना-देना न था, वह तो अपने ही मन के भीतर डूबा हुआ था ; पर जिसका कहीं कोई सम्बन्ध था, वह इस समाचार को फैलाने मे लग पडा। धीरे-धीरे गोल के भीतर यह खबर पहुँच गई कि पुबुली हारगुणा की बाट जोहती बैठी नहीं रही, कि पुबुली घर कर गई!

कानों-कान बात फैलती गई, शोर बढ़ता गया, चर्चा गरमा उठी, तीव्रतर हो उठी। लोग चिल्लाने लग पड़े। शळपू कंध योद्धा-नाच छोड़कर गरज उठा—"एँ? छोकरी निकल गई?"

नाच वाले गलियारे में ही पंचायत बैठ गई। सभी गंभीर हो उठे।

"पहले के दिन होते बेटो, तो हम मिड्ङटिङ पर धावा बोल देते और लोहा बज उठता। मार-काटकर उन्हें मिटाए बिना, जला-बुझाकर उन्हें राख बनाए बिना लोग घर लौटने का नाम नहीं लेते। अभी तक याद है, हमारे बचपने के दिनों में ऐसी-ऐसी बातों को लेकर न जाने मार-काट के कितने ही कांड हुए थे और न जाने कितने ही लोग मौत के घाट उतारे गए थे।

सोभेना बोला—" हाँ, हाँ, जरूर उतारे गए होंगे! पर क्या इसीलिए हम भी मौत के घाट उतरें? तुझे अकेले ही छोड़ दिया जाय, तो तू जाके उन्हें मार-काट आएगा? क्यों? तो फिर शळपू दादा, फिर तू अकेला ही क्यों नहीं जाता? इतने जनों की इतनी सारी खुशामद किसलिए? क्यों, ठीक है न दादा?"

"ठिठोली हो रही है, हाँ ना? तू दुल्हन लाए और कोई और उसे छीन ले जाय, तब समझेगा तू....."

"पर हारगुणा साँवता दूल्हन लाया ही कब? ब्याह लाई दूल्हन बंदिकार से फुसला ले जाय, ऐसी मजाल किसकी हो सकती है भला?"

"सच, सच"—शळपू कंध ने लौंडों को गाली दी—" आप ही तो गए थे तुम लोग म्ण्यापायु। हाथ डुलाते लौट आए! अब पा लो! चिड़िया उड़ गई फुर्र से! अब हाथ मलते रहो और हाँफ-हाँफकर सूनी झाड़ियों में ढेले फेंकते रहो! और चारा ही क्या है?"

बड़ी देर तक पंचायत बैठी रही। लोग हिर-फिरकर म्ण्यापायु वालों को गालियाँ देते रहे। कोई बात पक्की की नहीं जा सकी थी, कोई पक्का वादा किया नहीं गया था, इसलिए सगर्त्ता (हरजाना) वसूल करना असंभव ठहराया गया। सच भी है कि चालू रीत-नेम के अनुसार किसी को दोषी ठहराया भी तो नहीं जा सकता था।

फिर भी बंदिकार बौखला उठा था। यह घटना तो मानो बंदिकार का घोर अपमान करने जैसी बात हुई।

पिओटी की बूढ़ी माँ सभी को पिओटी की तरह ही समझा-समझा कर एक ही सुर-तान में बकती गई—"देखती हो न बहनो, लोग इस तरह छला करते हैं कहीं! साँवता बेटा, कितना सुन्दर, कितना सूधा-सीधा लड़का है! दोनों गाँवों में चर्चा थी कि उस छोरी को बहू बना लाएगा! और वह छोरी ऐसी निकली कि दुम उठाकर नौ-दो ग्यारह! इसको दूल्हन ही नहीं मिलेगी जैसे! अरे इसे तो एक की सौ मिलेंगी; पर उसे तो देखो! क्या ही भला-सा वर-घर छोड़ भागी। इससे बीस कौन-सा वर-घर मिलेगा उसे? क्या मिलेगा उसे, कि यों चूना लगाकर भाग गई? पर हाँ, गई तो गई, अब इतनी पंचैता-पंचैती लगाने में क्या रखा है? क्यों, किसलिए?"

गुमसा की घरवाली ने सिर हिलाया—"बड़ी भली छोरी थी आपा, तू ने देखा है उसे?"

पिओटी की माँ बोली—"क्या भली री? भली होती, तो यों चली जाती? पराए गाँव के भरोसे रहने से यही होता है! इससे भला, तो यही होता है कि आदमी अपने ही गाँव की, अपने ही अधिकार की किसी छोरी को देख-सुन कर, समझ-बूझ कर चुन ले। उसमें ऐसी किसी भी विपदा में पड़ने का डर-भय नहीं रहता।"

उधर माँ बके जा रही थी और इधर पिओटी मन-ही-मन माँ की बातों के बिखरे पदों को जोड़-जाड़कर उनके छिपे अर्थ को विचार रही थी। इस तरह विचारना कोई बुरा नहीं लगता। माँ के बकने का गूढ़ भेद वह कुछ-कुछ बूझ सकती है। अनजाने ही स्नेह ढालती माँ ने पिओटी की पीठ पर हाथ फेर दिया। बोली—"नाच तो बंद हो रहा बिटिया, अब रतजगा क्यों करना? जा, घर जा। देख ना बहना, कैसी गँवार और लापरवाह है यह बावली भी, अपनी देह पर ध्यान तो रत्ती भर भी नहीं देती। गालों में न तेल-हल्दी मलती है और न सिर का जूड़ा सँवारती है। जूड़े में सींथ क्या, माँग कहाँ और फूल क्योंकर, कुछ भी तो नहीं ढालती बावरी!—ऐसे भी कहीं निकलते हैं गलियारे में?"

गुमसा की घरवाली ने कहा—"क्या होगा आपा, जो आप ही सुन्दर हो, उसे बाहरी साज-सिंगार की कोई भी दरकार नहीं होती।"

पिओटी को "जा, जा," कहती हुई माँ ने हारगुणा की ओर हाथों का संकेत कर दिया। पंचायत की जगह पर एक ऊँचे पत्थर के ऊपर बैठा था वह। बूढ़ी बोली—"देख ना, बच्चा मेरा कैसा नुँचा-नुँचा सा बैठा है। बचकाना मन ही तो ठहरा! सच री, सच तो बता, उस गाँव के साँवता की बहन को वह क्या सचमुच ही इतना प्यार करता था? नहीं, सो बात नहीं! बात सच में यह है कि लोगों की बातों से उसके मन में छल पैठ गया है। वही बज रहा होगा उसके मन में। भीतर से उसी की आहट सुनाई पड़ रही होगी। अरे, जो हुआ सो हुआ! लोग बात को फूँक-फूँक कर ऐसा बतंगड़ क्यों बना डालते हैं? आह बेचारा! माँ नहीं है बेचारे की, इसीलिए न लोग उसके मन को यों दुखाते हैं?"

हारगुणा साँवता चुप माधे बैठा था। हारगुणा[1] है, जटायु पंछी है। डैने मूँदे, मुँह नीचा किए, टेकरी पर बैठा वह सोच रहा है। इतना बड़ा चैत परब उसकी पीठ के ऊपर से लहरें मारता निकल गया और उसके पर तक नहीं भीगे। उसके सामने से पिओटी अंग-अंग झमकाती, भाँति-भाँति के नाज-अंदाज दिखाती निकल गई। हारगुणा ने सिर नहीं उठाया, नहीं उठाया। पुबुली चली गई थी, इसलिए आज वह पुबुली का ही ध्यान किये जा रहा था।

रात काफी ढल जाने के बाद कोलाहल बन्द हुआ। सभा भंग हो गई। कुछ भी ठीक-ठिकाना ठहराया न जा सका। बात इतनी ही हुई थी कि बंदिकार खिसिया उठा था, बौखला उठा था।

---

१ कभी में 'हारगुणा' शब्द का अर्थ जटायु (ईग्ल) होता है।

## बासठ

धूप की चिलचिलाहट बड़ी तेज़ी से बढ़ती गई। पठारी देश में गरमियाँ बड़ी जल्द आ पहुँचती हैं। बीत भी जाती हैं उसी तरह जल्दी से, देखते-ही-देखते। गरमियों के जोबन पर चढ़ते-न-चढ़ते बरसात के दौंगरे सीधे-सीधे उतर आते हैं। और फिर जाड़ों के आ धमकने तक झड़ियाँ लगी ही रहती हैं।

हारगुणा साँवता अब भी पहले की ही तरह कल से चल रहे यंत्र की तरह काम किए जा रहा था। वह ठहरा भी काम-काजी आदमी। काम बहुतेरे रहते हैं उसके करने को। बहुतेरे लोग ऐसे होते हैं, जिनके मानस की वयस देह की वयस से बहुत आगे बढ़ी होती है। वह भी उन्हीं में है। वह, हिकोका हारगुणा भी। काम सामने हो, तो उसे बड़ा ही अच्छा लगता है। वह कामों में ही रमा रहता है।

चैत उतरते-उतरते गाँव में पंचायत बैठ चुकी थी और जंगल जलाकर नौतोड़ खेती करने की, 'पोड़ू' मारने की, बात पक्की ठहरा ली जा चुकी थी। भला सा दिन गुन कर गाँव का डिसारी शळपू कंध 'पोड़ू' का 'शुभ देने'[1] के लिए गाँव के सभी लोगों को साथ जंगल ले गया। बंदिकार से गय्या-पायु जाने की राह में जो पहाड़ पड़ता है, उसी की ढलान पर इस साल पेड़ काट कर, उसमें आग लगाकर, 'पोड़ू' खेती करने की व्यवस्था दी गई है। कानून और कानूनी अदालतें एक ओर रहती हैं और गाँव की पंचायत का निर्णय दूसरी ओर। ऐसे में पंचायत की बात ही लोकमान्य होती है। अपनी नन्ही-सी दुनिया की सुविधाओं का हिसाब करके गोष्ठी की निष्पत्ति उन्हीं के अनुसार कर्त्तव्यों का विधान कर देती है और वह जो भी विधान करे, सभी लोग उसी पर चल पड़ते हैं। कोई यह नहीं सोचता कि 'पोड़ू' खेती करने से जंगल नष्ट होते हैं। कंध लोग बिना हिचक,

---

१ शुभ देना = मुहूरत करना।

बिना संकोच, इतनी भाँति-भाँति के इतने बड़े-बड़े पेड़ों को जड़-मूल से उखाड़ कर उन में आग लगा देते हैं। 'पोड़ू' की नौतोड़ी के पहले साल मँड़ुआ उपजाया जाता है, दूसरे साल अलसी और तेलहन की दूसरी फ़सलें, तथा तीसरे साल सांवा। उसके बाद उस धरती के भाग्य में जो भी बदा हो। धरती अच्छी हुई तो खेती होगी, वरना वह जमीन छोड़ दी जाती है।

सो, नौतोड़ी के लिए धरती चुन ली गई। 'पोड़ू' के मृत्यु-दंड से दंडित वन की परिधि निर्धारित कर दी गई। डिसारी का मतामत लेकर एक दिन वहाँ की पूजा भी हो ली। सभी पूजाओं की तरह इसमें भी बेजुणी नाची, तथा अरवा चावल, रींधी दारू और मुरगी के चूज़े पुजापे बने। यह पूजा 'बांदुणु पेनू' की होती है। 'बांदुणू पेनू' वन के भीतर होनेवाली 'पोड़ू' खेती का अधिदेवता होता है। पूजा के समाप्त होते ही गाँव वालों ने महा-समारोह के साथ उस निर्धारित वनांचल की परिधि में जाकर एक पेड़ काट गिराया और उसमें आग लगा दी। इस शुभ काम का आरंभ इसी तरह होता है। कंध डिसारी की गणना के अनुसार विख्यात 'उत्रा'[1] योग में 'पोड़ू' का श्रीगणेश हो गया। वन 'पोड़ू' के बाद से ही 'पोड़ू' खेती का उपक्रम चलने लगता है।

इसके बाद 'फाराष्टी' के 'गारड' अपनी महसूलें वसूल-वपूल कर अपनी अंटियाँ भर लेते हैं। उनसे पिंड छूटा, तो 'फाराष्टी' आप आ पहुँचता है। उन दिनों खेतों की उपज घर में आई होती है, बाड़ी मे केले फले होते हैं, साहूकार दादनी के पैसे बाँट गए होते हैं और उन पैसों में से भी कुछ बचा-खुचा होता ही है। जंगल काटने-जलाने का मुकद्दमा अगर निदान ठुक ही गया, तो पचीस जनों की 'पोड़ू' खेती का दोष दो-एक के सिर चिपका कर जुरमाने के पैसे गाँव भर चंदा करके भर दिए जाते हैं। दोष जिसका जितना हो, दायी पूरी गोष्ठी होती है।

उस दिन साँझ को बंदिकार के लोगों ने एक जगह जमा होकर 'पोड़ू' खेती का शुभ दे दिया। पूजा समाप्त करते-करते साँझ डूब गई। कड़ा

१ उत्तराषाढ़।

बकायन ( महानीम ) टेकरी पर पड़ा था । शहतीर का कटा भाग टहाटह लाल-लाल दिख रहा था । काले आबनूस के लाल घाव की तरह। आग लगा दी गई । सारे दिन और सारी रात जलता रह कर आखिर यह पेड़ कोयला हो जायगा। काम हो चुका। पल-भर सुस्ता कर पसीना सुखा लिया गया और लोग घर लौट चले। सभी खुश थे।

चरचराती आग की लपटें रह-रह कर भभक-भभक उठतीं । लपटों के रंग भी कितने प्रकार के होते हैं !

पठार पर रात की ठंड उतर आई । शांति छा गई । टेकरी के टीले के ऊपर एक आग-भर जलती रही और आलोक फैलाती रही। दूर पहाड़ों पर ऐसे ही जाने कितने अलाव रह-रह कर लपटें ले उठते हैं। दूर की आग सदा ही बड़ी सुन्दर लगती है। अँधियारे के मुँह में वह विस्मय और बाजीगरी के पुट भर देती है।

हारगुणा उसी आग को निहारता हुआ जाने क्या-क्या सोचता जा रहा था। यह आग आने के कामों की सूचना की तरह है। यह इस बात का संकेत है कि अब जंगल के पेड़ों पर कुल्हाड़ियों की चोटें पड़नेवाली हैं। कंध का जन्म ही जंगल काटने के लिए होता है। आज जहाँ जंगल है, वहाँ महीने भर बाद खुला मैदान होगा । जंगल न जाने कहाँ चले गये होंगे। नए खेतों में नए खुले मैदानों में खेती होगी । फसलें उगेंगी, उनमें नित-दिन के काम लगे रहेंगे । हारगुणा सोच रहा था कि अब छकड़े के लिए कोशिश कर देखनी चाहिए । सोच रहा था कि नई-नई धारणाएँ ले आने के लिए एक बार फिर नारण-पाटणा की ओर, ननिहाल के गाँव, जाना चाहिए। संपत्ति और समृद्धि की माप-तोल के अनुसार ही उसके जीवन की कविता के छंद बढ़ते हैं। वह बढ़ उठना चाहता है।

गाँव में कोई अलगोजा बजा रहा है। अलगोजा अकेला ही बज रहा है। सामने 'पोड़ु' की आग जल रही है। आस-पास गाँव के भाई-बंद बैठे हैं। गपशप चल रही है। अलगोजे के स्वर हारगुणा को बहुत ही सुहाते हैं।

उस अकेले अलगोजे की जानी-पहचानी रागिणी को सुनते-सुनते उसकी प्रगति की धारणा वर्तमान की वास्तविकता को छोड़कर किसी शून्य की ओर उड़ चली। साथ ही उसका मन भी उसी शून्य की ओर भाग गया। वहाँ केवल रात-ही-रात है, सुनसान रात। आसमान में बो दिए गए से सितारों का आलोक तले के घोर अँधियारे के ऊपर हलके-हलके उतर कर घना हो उठा है। अलगोजे के स्वर का पीछा करता हुआ उसका मन भी उधर ही भागा जा रहा है। सभी जान-पहचानें उसके पास से भागती हुई पीछे की ओर दौड़ी चली जा रही हैं। आगे की ओर केवल निरालेपन की अकेली उदासी ही रह गई है।

असंग मन ने जाने कब से पुबुली की याद को राह का संगी बनाकर साथ ले लिया था, इसकी कोई सुध न रही थी। जिस समय पास बैठे लोगों ने हारगुणा के ही ब्याह की बात छेड़ दी, उस समय उसने उझक कर देखा कि हाय मैं तो डूबा जा रहा हूँ, बल्कि डूब चुका हूँ! इतने दिनों तक पुबुली हाथ की पहुँच में ही रही थी, लेकिन तब तो समझ आ न पाई थी। अब जब वह चली जा चुकी है, तब कहीं बुद्धि जगी है। अब हाय-हाय लग गई है मन के भीतर। कारण, पुबुली अब अपनी होने को नहीं।

आह, कैसी सुंदर थी वह! उसकी गढ़न, उसका मुँह, उसकी आँखें, कितनी सुंदर थीं!

आज अलभ्यता की दौंक से उस सुंदरता की विचित्रता और भी लाखों-गुनी बढ़ गई है। पुबुली सब से उपयुक्त थी, सबसे सुंदर थी, संसार की सर्वश्रेष्ठ सुंदरी थी, गुण में भी कोई उससे बीस नहीं पड़ सकने की! वह सभी सूरतों में सबसे ऊपर थी! पाने के आत्मप्रसाद में अब वह बाँधी नहीं जा सकती, इसीलिए वह आज सब-कुछ है, सब-कुछ है!

पहली पहचान के दिन से अंतिम भेंट के दिन तक की सारी बातें एक-एक करके याद आने लगीं। हारगुणा हताश हो उठा। आज वह अपने आपको ही कोसने बैठा है। वह मन-ही-मन यह मान बैठा था कि यह संबंध तो होगा ही। इसीलिए उसने पुबली को फुसलाने-बहलाने, हिलाने-परचाने

और पोस मनवाने के लिए कभी कोई पहल नहीं की, कभी कोई कोशिश नहीं की। अब वह नित-दिन उसके विरुद्ध अपने मन के मतामत जुटा-जुटा-कर उसकी याद की मूर्ति के ऊपर धीरे-धीरे कालिख पोता करेगा, उसकी विपत्ति सुनकर सुखी हुआ करेगा। कठिन-कठोर होकर निर्दयता से अपने रोष को मिटाने की कोशिश की तरह वह अपनी एक एक शौक-भरी याद को मिटाता रहेगा। पर जिस दिन सभी यादें मिट चुकी होंगी, उस दिन का सूरज उगने में अभी बहुत देर है। आज तो चारों ओर घुप्प अँधेरा छा रहा है।

दिउड़् सांवता अपना सम्मान बचाने के लिए गाँव के सभी लोगों से मुँह फुला बैठा है। उसके अपने घर के भीतर भी कलह का कोलाहल मच रहा है। हारगुणा के कानों में यह सब खबरें पहुँच चुकी हैं। इसलिए दिउड़् को वह कोई दोष नहीं दे सकता। उसे यह विश्वास नहीं हो सकता कि दिउड़् ने जान-बूझकर शठता की होगी।

पर दोष देने-न-देने में आज धरा ही क्या है ? पुबुली तो चली जा चुकी है। पुबुली तो पराई बन चुकी है !

जलते महानीम ( बकायन ) को पीछे छोड़कर सभी लौट पड़े। लोगों के इस कोलाहल के बीच भी उस अकेले अलगोजे का स्वर सबसे अलग बहुत ही साफ़-साफ़ सुनाई पड़ रहा है। पहाड़ के ऊपर से तले की बंदिकार बस्ती की रोशनियाँ टिमटिमाती-सी दिख रही हैं। पैरों तले अपना गाँव बैठा हुआ है। इसी गाँव में अपने भविष्य के काम पड़े हैं। पर गरमियों की साँझ में खट-खपकर लौटते समय गाँव को देखने पर उसे और भी अकेलापन महसूस होने लगा। दिन-रात की यह इतनी सारी खटनी, यह इतना सारा काम, आखिर किसके लिए ?

उदास दुःख का खोमचा सिर पर लादे हारगुणा साँवता सामान्य लोगों-सा दिखने की सहज भंगी बनाए अपने गाँव में उतर पड़ा। नित-दिन की घिसी-पटी राह की तरह यह नित-दिन का जीवन भी है। इसमें कहीं कोई नई बात नहीं, कोई नई अनुभूति नहीं, सपनों के लिए कहीं कोई

गुंजाइश नहीं। मन की भीतरी भावना की ठीक उल्टी छवि बाहर प्रकट होती है। अपने मन की तृप्ति छोड़ दी गई, तो कहीं और कोई तृप्ति नहीं हो सकती।

पा न सकने की हारी बाज़ी की-सी पस्ती में जब प्राण टनक-टनक उठने लगे तब हारगुणा ने सोचा कि जीवन को लेकर मैं खेल ही खेलता रहा हूँ, कभी घर बसाने की बात सोची तक नहीं। इसीलिए आज तक अपना कोई घर-बार नहीं हुआ, इसीलिए आज तक मैं अघोरी-का-अघोरी[1] ही रहा। कच्ची वयस में, उठती जवानी में, अपने लाल-लाल मन के ऊपर कत्थई गेरुआ ओढ़ाकर वह वैराग्य की बातें ही सोचता रहा था, यह कभी उसे पता ही नहीं चल पाया था कि पुबुली उसके मनोलोक का इतना अभिन्न भाग है। हाँ, वही पुबुली, जिसके साथ दो-चार शब्दों में ऊपरी-ऊपरी बातें भर ही हो पाई थीं। इन बातों को कुछ और ऊँचा उठाकर घनिष्ठता में परिणत करने के प्रयत्न बीच राह में ही अटक गए थे। आज उसी पुबुली की चिंता हारगुणा के मन का एक अनिवार गुण बन गई है, विशेषता बन गई है। घुनाए बाँस से आप-ही-आप निकलते संगीत की तरह उसके पोले-खोखले मन की रागिनी में उसके प्राणों की कविता गूँजती रहती है। —चारों ओर दुख-ही-दुख है, प्राणों की यह कविता भी पीड़ा के छंदों-भावों में ही गुँथी हुई है!

पहाड़ के ऊपर जलते महानीम के कटे पेड़ को अँधेरे में यहाँ गाँव से भी देखा जा सकता है। चारों ओर के अँधेरे के पहाड़ों मे वही एक 'बड़ी आग' है। वन की भुईं में वह मानुष की निशानी है। गाँव की हवा में काम की गंध है। घाटी के भीतर झुंड-के-झुंड मानुषों का वास है। अपने-अपने पेट और मन की दरकारों के अनुपात में इतने सारे लोग अपने-अपने हाथ-पैर छटपटा रहे हैं। जंगलों-पहाड़ों को छाप-छापकर पठार की सभी हिंस्र

---

१ बेघरबार बंडे, लुहेंड़े, छड़े, दुमकटे आदि से मिलते-जुलते विशिष्ट अर्थ में प्रयुक्त। देर तक क्वांरे बने रहनेवाले के प्रति ताच्छिल्य या हिकारत दिखाने के लिए। —अनु०

और प्रतिकूल अवस्थाओं को पराहत करके मानव की कोई प्रबल उत्कंठा उस महानीम की धूनी की लपटों की तरह सुलग रही है। वह उत्कंठा है, मानव होकर जीते रहने की उत्कंठा। कुछ भी आए, कुछ भी जाए, वह अपने कँधों की टाँगिया कुल्हाड़ी उतारने का नहीं, हाथों से हल की मूठ छोड़ने का नहीं। घोर जंगलों के बीच बसी इन बस्तियों की हवाएँ इसी वीरता की, इसी संकल्प की सूचना देते हैं।

हारगुणा के मन में भी काम-काज की कल्पनाएँ धीरे-धीरे अंकुरों के रूप में सिर उठाने लगीं। उनके सँग-ही-सँग अपने मन की रची पुबुली-दुर्बलता के प्रति एक प्रबल प्रतिरोध भी सिर उठाने लगा। पुबुली!—तितली! पुबुली तो तितली का नाम है! तितली की ही तरह वह ऊपरी रंगों में भूल कर, मिङ्टिङ वाले की फुसलाहटों में भूलकर, आँखें मूँदकर उसके साथ चली गई है। वह मिङ्टिङ वाला उसके लिए चाहे जितना भी उपयुक्त क्यों न हो, उसी पर उपयुक्तता की इति नहीं हो जाती। यह बात झूठ है कि पने की शरबत घोटने के लिए दुनिया में किसी एक ही बासू-पंडा[1] ने जन्म लिया है! पुबुली के अतीत पर हारगुणा जीत हासिल कर सकता है, ज़रूर कर सकता है!

पर एक चीज़ है, जो चिकोटी काटती रहती। है वह चीज़ है अपमान। पुबुली अपनी नहीं हो सकी, यह एक अपमान ही तो है?! पुबुली ने मुझे उपयुक्त नहीं माना! म्ण्यापायु ने नहीं माना कि मैं उपयुक्त हूँ!—मैं!—लेल्लू साँवता का बेटा हिकोका हारगुणा! मानो मेरी मर्दानगी, मेरे मानुषपने, मेरी साँवतागिरी का उपहास करने के लिए ही मेरे लिए ठीक कर रखी गई बहू किसी और को दे दी गई है! अपमान की बात सोचते

१ "बासू पंडा न होंगे तो क्या शरबत घुलेगा (या घुटेगा) ही नहीं!"—यह एक ओड़िया कहावत है। इससे यह व्यंजित करते हैं कि किसी के बिना कोई काम रुका नहीं रहता। लेखक ने इसी कहावत को अपने अलग ढंग से प्रयुक्त किया है।—अनु०

ही हारगुणा रोष के मारे काँपने लगता है। उसके रोप को रोक सके, ऐसी कोई बाड़ नहीं, ऐसी कोई आड़-मेंड़ नहीं।

"तुझे हो क्या गया है साँवता ? मन इतना विरस क्यों कर रखा है तू ने ? एक छोकरी गई, दस मिलेंगी। देर है तो मन में ठानने की देर है। फिर उस छोकरी के लिए मन को इतना दुखी काहे को करता है तू ?" —सोभेना कंध ने पूछा।

"दुखी कौन हो रहा है कि तू इतना प्रबोध दे रहा है रे ? और भल-मनसी करने को तुझे बुलाया ही किसने ?"

"मुझ पर रोष ही करना है, तो कर ले, पर यों गुमसुम होकर बैठा मत रहा कर। और तू लाख छिपाए, मुझसे छिपा क्या रह सकता है भला ? मैं जानता नहीं क्या ?"

हारगुणा ने कुछ नहीं कहा।

फिर सोभेना ही बोला। कहा—"वे भले लोग नहीं, साँवता, भले लोग नहीं। वे तो ठग हैं ठग, 'ताँतर'[1] हैं। उनकी बातों का कोई भी ठिकाना नहीं रहता। उस गाँव की दूल्हन लाने से क्या होता, कुछ जानता भी है तू ? किसी दिन छल से मायके जाने का बहाना करके निकल जाती और किसी और के साथ भाग जाती। ऐसे समय तुझे कैसा लगता ? बीज तो वही है भा ? ना :, यह अच्छा ही हुआ कि वह पहले ही चली गई। मैं तो पहली ही देखादेखी के दिन से उसे पहचान गया था।"

इससे भी बुरी कोई बात कहकर गाली देना कंध के बस की बात नहीं होती। सोभेना का नाक-भौं चढ़ाना हारगुणा को टस-से-मस भी कर नहीं सका। भोले बच्चे की तरह उसने कहा—"यह सब किसलिए कह रहा है सोभेना ? मैं वे बातें नहीं सोचता। सच कहता हूँ, इसमें मेरा कोई छल नहीं

---

१ धोखेबाज, कुटिल, तिकड़मी। ( संभवतः यह शब्द 'तंत्र' से निकला है और तंत्राचार के घोर पतन के काल में तांत्रिकों के प्रति जनता के मनो-भाव का परिचय देता है।—अनु०

है। राज्य भर के[२] काम बे-किए पड़े हैं मेरे। ऐसे में यह पूछता ही कौन है कि कौन किसके साथ 'उदूलिया' भागा ? मैं तो सोच यह रहा था कि अब कोई छकड़ा बनवा ही लेना चाहिए। तेरा क्या कहना है ? एक अच्छा बढ़ई खोज दे तू।"

सोभेना चुप साधे चला गया।

२ दुनिया भर के काम।

## तिरसठ

म्ण्यापायु और बंदिकार, इन दोनों ही गाँवों के अभिसंपान वरण करके जो युवक-युवती-युगल घर छोड़ चला था, उसे कोई पछतावा न था। पछताने का कोई कारण भी न था। औरों के लिए लोग बुरा-भला मनाते ही रहते हैं। अधिकतर बुरा ही मनाते हैं, कुछ थोड़े से ही भला मनाते हैं; पर यह मनाना कोई फलता-वलता नहीं है। समाज को धता बता-बताकर, मुँह चिढ़ा-चिढ़ाकर बंधन के बाहर के संबंधों से जन्मे बालक भी भूसे की टोकरियों में पड़े-पड़े भी आखिर बढ़ते ही हैं। उस विघटन में भी एक प्रकार का सुख तो होता ही है। व्यर्थ की पराई बकवासों से किसी का घर गरम पानी से जल नहीं जाता।

बेशू का बापा, मिङटिङ का बूढ़ा रघू साँवता बहू को पाकर बहुत ही खुश हुआ था। कुछ दिन हुए, उसकी स्त्री मर चुकी थी। उठती जवानी के स्त्री-परिचय की सभी स्मृतियों को जगाकर बूढ़े मन को गरमाने के लिए पुबुली आ गई थी। रघू साँवता ने बेटे और बहू के लिए अलग घर बना दिया। कंध-कुल का यही नियम है। ब्याह होते ही वर-वधू माँ-बाप से अलग होकर नए घर में बसने लगते हैं। बहू घर में पञ्च गई।

नए ब्याह का जोश था। बेशू और पुबुली का जोड़ा छाँहों की तरह घुल कर साथ ही लगा घूमता रहता है। बेशू 'बेढ़ों'[1] घिरी धरती में हल चलाता तो पुबुली उस में पत्थर चुनती रहती। बेशू लकड़ी काटने पहाड़ जाता, तो पुबुली कंदे खोदने या पत्ते तोड़ने के लिए साथ लगी चली जाती। सैर-सपाटे की मस्ती और आपस के प्यार में धूप नहीं अखरती, काम किए जाने पर भी थकान नहीं होती। चिलचिलाती दुपहरी में भी एक दूसरे का मुँह निहारते ही शीतलता व्याप जाती, आँखें टलमला आती।

---

१ बाँस के फट्ठों की चटाइयों की गोल चहारदीवारियों। ( वर्णन के लिए पृष्ठ १४२ का अंतिम अनुच्छेद देखिये। )—अनु०

